विशुद्ध संवित्स्वरूप, आत्मप्रकाश सम्पन्न तथा चिदाकाशस्वरूप हुए इस महात्मा के असत् भी मरण–जनन अज्ञानीजनों की ही भ्रान्ति से मृगतृष्णा नदी के तटों के सदृश भ्रान्त आत्मा में भासते हैं ॥२८,२९॥ उत्तम परीक्षा कर लेने के बाद, न तो भ्रान्ति रहती है, न परीक्षक रहते हैं और न जन्म–मरण ही रहते हैं, केवल कुछ रहता है, तो वह अविनाशी प्रशान्त ब्रह्म ही रहता है॥३०॥

*तत्त्वज्ञानी परीक्षक के उपस्थित रहते आप कैसे कहते हैं कि परीक्षक नहीं रहते ? इस पर कहते हैं ।*

जो शान्त आत्माराम सम्पूर्ण दृश्यप्रपंच से वैराग्य को प्राप्त होकर उपशम को प्राप्त हो गया है, संसारसागर से पार हुआ वह ब्रह्मभाव से विद्यमान भी देह इन्द्रिय आदि से युक्त परीक्षकरूप से असत् के ही (अविद्यमान के ही) समान भासता है ॥३१॥ जिसके मन की गति अस्त हो चुकी है और जो आत्मा में शान्त है उसके ब्रह्मरूप से विद्यमान रहते हुए भी विद्वान् लोग दीपनिर्वाण की नाईं उसको निर्मल निर्वाण समझते हैं ॥३२॥

*इसीलिए उसको यह संसार नहीं रुचता, यह कहते हैं ।*

बुद्धि आदि से लेकर सम्पूर्ण यह जगत् दृश्य जिसे स्वतः नहीं रुचता आकाश के सदृश शान्त उस पुरुष को उत्तम लोग मुक्त कहते हैं ॥३३॥

*यदि आप तत्त्वज्ञ हैं, तो दीपनिर्वाण के सदृश आप निर्वाणस्वरूप है, आप वसिष्ठरूप से कैसे हैं ? इस आशंका पर कहते हैं ।*

अविचार से अहं है, विचार से अहं नहीं है । तात्पर्य यह कि अविचार से मैं वसिष्ठरूप से प्रतीत हो रहा हूँ, विचार से कदापि नहीं । अहंभाव के अर्थ का अभाव होने से कहाँ यह जगत् और कहाँ जन्ममरण आदिरूप संसृति ? ॥३४॥

*अहमर्थ का अभाव कैसे ? इस आशंका पर कहते हैं ।*

वस्तुतः चिदाकाश ही अपने स्वरूप के अन्यथा ज्ञान से ही बुद्धि आदि के आकार से युक्त हो स्थित है और वही रूपालोकमनोरूप (बाह्य एवं आभ्यन्तर) जगत् को जानता है ॥३५॥ हे श्रीरामचन्द्रजी, मेरे ही समान यथार्थवस्तु के ज्ञान से भ्रान्ति का नाश हो जाने पर आपका मन भी जब सम्पूर्ण पदार्थों से शून्य हो जायेगा, तब सद्रूप सर्वात्मक आपको भी यह सम्पूर्ण आचरण सर्वात्मक शिवस्वरूप ही (निर्वाणरूप ही) अवभासित होगा ॥३६॥

*समस्त आचरण का विस्तारपूर्वक वर्णन करते हैं ।*

जो कुछ आप कर्म करते हैं, जो कुछ भक्षण करते हैं, जो कुछ हवन करते हैं, जो दान देते हैं, जो तप करते हैं और जो हनन–गमन करते हैं, उन सबको आप अविनाशी शिवरूप ही समझिये ॥३७॥

*आचारग्रहण समस्त जगत् का उपलक्षण है, यह कहते हैं।*

जो मैं हूँ, जो तुम हो, जो इच्छाएँ और दिशाएँ हैं, जो-जो काल, क्रिया और आकाश आदि हैं तथा जो लोकालोक आदि पर्वत हैं, वे सब शिवस्वरूप चिदाकाशरूप ही हैं ॥३८॥ जो कुछ बाह्य और आन्तर विषय हैं, जो भूत आदि तीन काल है तथा जो जरा, मरण, पीड़ा आदि हैं, वे सब महाचैतन्यरूप शिवमय आकाशरूप ही हैं ॥३९॥ दुःखशान्ति के उपायों के अन्वेषण से रहित, भ्रमशून्य, इच्छारहित, मन वर्जित, मुनि एवं अहंभावरहित होकर जिस प्रकार से मोक्षरूप बनकर आपसे स्थित रहा जा सकता है, उस तरह से स्थित रहिए ॥४०॥ हे श्रीरामभद्र, जिस तरह पवन का स्पन्दन और अस्पन्दन के द्वारा व्यवहार या अव्यवहार होता है, उसी तरह आपका भी इच्छा-मनन से रहित, शान्त, अनन्त ब्रह्म में स्थित तथा भावनारहित ही व्यवहार हो या न हो ॥४१॥ भद्र, जैसे काठ की पुरुषोचित चेष्टा का यन्त्ररूपी घोड़े से निर्वाह होता है और वह जैसे वासनाशून्य, संकल्पशून्य एवं उपद्रवरहित होती है, उसी तरह शास्त्ररूपी घोड़े से आपकी वैसी ही पुरुषोचित चेष्टा का निर्वाह हो ॥४२॥ हे श्रीरामजी, माता, पिता, बन्धुजन आदि के साथ होनेवाला आपका बाह्य-व्यवहार न तो अत्यन्त स्नेह से पूर्ण हो या न एकदम स्नेह से रहित ही हो, किन्तु वह व्यवहार ऐसा हो कि देखनेवालों को यह पता न लगे-है या नहीं, यानी अनिर्वचनीय हो। आप चित्रदीप के सदृश रहिए। चित्रगत दीप चित्रगत तेज से पूर्ण है, परन्तु परमार्थतः तेल से पूर्ण नहीं है, अतः उसका प्रकाश स्नेह (तेल) से पूर्ण है या नहीं, इसका निर्वचन नहीं किया जा सकता ॥४३॥

*उपसंहार दर्शाते हैं।*

भद्र, जिसकी वासना मिट चुकी है, जिसको वर्तमान भोगों में कुछ रस नहीं रहा और जिससे भावी भोगों की तृष्णा भी निकल गई - ऐसे विद्वान् के लिए उत्तम शास्त्र के सिवा दूसरा कौन-सा पदार्थ आत्मसुख में विश्रान्ति देनेवाला हो सकता है ? अर्थात् कोई नहीं। शरीरधारण तक अंततोगत्वा प्राप्त होनेवाले आवश्यक व्यवहार-काल में उत्तम शास्त्रों का अनुसरण ही चित्तदोषनिवारण तथा विवेकादि के उद्‌बोध द्वारा तत्त्वज्ञान में प्रतिष्ठाकारक है। इसलिए इच्छाशून्य निर्मल तत्त्ववेत्ता का प्रारब्धप्राप्त व्यवहारिक प्रसंगों में वर्णाश्रमोचित आचरण करना एवं शम-दमादि साधनों में भलीभाँति लगा रहना ही - असाधारण चिह्न है, न कि यथेष्टाचरण ॥४४॥

अड़तीसवाँ सर्ग समाप्त



आध्यात्मिकता का आखिरी सोपान है – **श्री वसिष्ठजी का उपदेश**। यह एकदम ऊँचा है, विहंग मार्ग है। यह अगर जम जाय न, तो सुनते-सुनते बात बन जाय और अगर नहीं जमता तो बार-बार सुनें, बहुत फायदा होगा। धनवान या निर्धन होना, विद्वान या अविद्वान होना, सुंदर या कुरूप होना – ये शाश्वत नहीं हैं। सुरूपता या कुरूपता यह २५-५० साल के खिलवाड़ में दिखती है। शाश्वत तो आत्मा है और उस पर न कुरूपता का प्रभाव है न सुरूपता का, न विद्वत्ता का प्रभाव है न अविद्वत्ता का। तरंग चाहे कितनी भी बड़ी हो लेकिन है तो अंत में सागर में ही लीन होनेवाली और चाहे कितनी भी छोटी हो लेकिन है तो पानी ही। ऐसे ही बाहर से आदमी चाहे कितना भी बड़ा या छोटा दिखता हो किंतु उसका वास्तविक मूल तो चेतन परमात्मा ही है। उस चेतन परमात्मा के ज्ञान को प्रकट करने का काम यह ग्रंथ करता है।

यह वह ग्रंथ है जिससे स्वामी रामतीर्थ को, घाटवाले बाबा को, मेरे गुरुजी (स्वामी श्री लीलाशाहजी महाराज) [illegible] और दूसरे अच्छे-अच्छे उच्चकोटि के महापुरुषों [illegible] अपने आत्मा की मुला[illegible] हुई। इसे पढ़ने-सुनने एवं विचारने से श्रीरामजी [illegible] अनुभव, मेरे गुरुजी [illegible] अनुभव तुम्हारा अनुभव हो जायेगा और '**सत्यं [illegible] अनन्तं ब्रह्म**'। ब्रह्म सत[illegible]रूप, ज्ञानस्वरूप और अनंत है तथा मेरा ही स्वरू[illegible] – ऐसा साक्षात्कार हो [illegible]गा।

स्वा[illegible] रामतीर्थ बोलते थे : '[illegible] (स्वामी रामतीर्थ) के विचार से अत्यंत आ[illegible]चर्यजनक और सर्वोपरि [illegible]ष्ठ ग्रंथ, जो इस संसार में सूर्य के तले कभी लिखे गये, उनमें से 'श्री योगवासिष्ठ' एक ऐसा ग्रंथ है जिसे पढ़कर कोई भी व्यक्ति इस मनुष्यलोक में आत्मज्ञान पाये बिना नहीं रह सकता।''

– परम पूज्य संत

श्री आसारामजी बापू